चौथा परिवर्तन यह हुआ कि हम अग्रेजी पढने वाले मनुष्यो को ही श्रेष्ठ समझ कर उन्ही से वाही-वाही लेने को आतुर हो उठे और अपने लेख अग्रेजी मे ही लिखने लगे। हिन्दुस्तान के शिक्षित समुदाय ने सस्कृत और देशी भाषा की पुस्तको का अग्रजी मे अनुवाद करके अग्रेजी भाषा के घर मे थोडी गुलामी नही की। हिन्दुस्तान को जीतने वाली जाति को हमारा दिया हुआ यह कर भारी है।

हमने अपनी राजनैतिक हलचल भी अग्रेजी भाषा ही मे चलाई, जिससे राज्यकर्त्ता को उत्तम शिक्षा और राज्य कार्य-सचालन-दक्षता भी प्राप्त हुई। उस परिणाम मे हम लोगो को स्वराज्य की कुछ भी शिक्षा नही मिली।

अग्रेजी जानने वालो की एक न्यारी ही जाति हो गई है। वे अग्रेजी न जानने वाले राष्ट्र के साथ समभाव नही रखते, उनके विचारो को समझ नही सकते और उनके प्रति कुछ तुच्छ भाव रखना सीखते हैं।

अग्रेजी शिक्षा के द्वारा प्राप्त किया हुआ ज्ञान वन्ध्य साबित होता है। वह न तो देशी भाषा द्वारा दिया जा सकता है। न जीवन मे अच्छी तरह उतर ही सकता है। हमारे पुराने सस्कारो के साथ उसका मेल नही बैठता और इसलिये पुराने सब मिटा कर उस जगह पाश्चात्य सृष्टि की एक नकल खडी कर देने का वह प्रयत्न करता है। दो ही पीढियो के भीतर, सारे राष्ट्र को सस्कृति की दृष्टि से दिवालिया और भिखारी बना देने का सामर्थ्य इस शिक्षा ने प्रकट किया है।

अग्रेजी शिक्षा से जीवन मे स्वच्छन्दता का तत्व इतना घुस गया है कि समाज मे से विवेक और कला दोनो लुप्त हो गई हैं। मानसिक और नैतिक दुर्बलता पर मनुष्य को जो लज्जा मालूम होनी चाहिये वह भी जाती रही ओर ज्यो ज्यो स्वच्छन्दता प्रबल होती जाती है त्यो-त्यो नैतिक आदर्श को नीचे [illegible] की ओर पढे-लिखे मनुष्यो का झुकाव दिखाई देता है। हमने अग्रेजी शिक्षा के द्वारा भौतिक शास्त्रो मे कोई भारी वृद्धि नही की। इस भारी सस्कारी [illegible] परिणाम मे हमने ऐसा भारी साहित्य भी उत्पन्न नही किया जिससे

जितना ही द्वेष करते हो परन्तु अपने आचरण के द्वारा वे अग्रेजी राज्य को सहारा ही देते हैं। स्वराज्य की हलचल मे जिन तीक्ष्ण उपायो का अवलम्बन करना जरूरी है ओर राष्ट्रीय दृष्टि मे जो परिवर्तन करना उचित हे उसमे ये अग्रेजी पढे मनुष्य ही विघ्नरूप हो जाते हे। पानी के बाहर जो दशा मछली की होती है वही दशा इन लोगो की अग्रेजी शिक्षा के वातावरण बिना हो जाती है।

अग्रेजी शिक्षा ही के कारण हिन्दुस्तान का राज्य स्वतत्र अग्रेजी भाषा मे चल सकता हे ओर उससे प्रजा पर अधिक अत्यचार होता है और प्रजा को भी यह चुपचाप सहन करना पडता हे।

अमेरिका का कोई भी मनुष्य जब अपने कुटुम्ब का इतिहास लिखने लगता हे तो उसे अपने कुटुम्ब का मूल पुरुष यूरोप मे खोजना पडता हे। हमारे अग्रेजी पढे मनुष्य भी जब कभी किसी विषय पर विचार अथवा विवेचन करते हैं, तब उन्हे सर्वदा यूरोप की परम्परा वहा के अनुभव और वहा की दलीलो को बतोर प्रमाण लेने की आदत पडी होती हे। इसका अर्थ यह हुआ कि हम अपनी विरासत को छोडकर दूसरे की विरासत पर प्रतिष्ठित होना चाहते हैं। यह भी वर्ण–सकरता के समान भारी सकट है।

इतनी सब हानि होते हुए भी हम अग्रेजी पढते हैं। किस लाभ से? इतने ही के लिये कि कुछ कमाई अधिक हो ओर राजदरबार मे अधिक अप्रतिष्ठा न सहना पडे। परन्तु यह कमाई परदेशी चीजो का व्यापार करके अथवा विदेशी सरकार को अत्याचार करने मे प्रत्यक्ष या परोक्ष रीति से सहायता प्राप्त करके प्राप्त करनी होती हे ओर जिस तरह कोई मजदूर कलेक्टर साहब का चपरासी हो जाने पर अपनी ही जाति का तिरस्कार करने मे अपने को कृतार्थ समझता हे वेसे ही कुछ–कुछ अग्रेजी पढे मनुष्य भी अपने अग्रेजी ज्ञान से फूलेखा बन कर अपने ही समाज के साथ तुच्छता का वर्त्ताव रखते हैं। अच्छे सस्कारी मनुष्यो मे ऐसे दोष कम पाये जाते हैं और उनकी सामाजिक प्रतिष्ठा के कारण वे दोष ढक भी जाते हैं परन्तु इस परिस्थिति क कारण देश का अपार तेजोवध होता हे।

साराश मे कह तो अग्रेजी शिक्षा को लेकर हम अपनी सस्कृति गवा वठ समाधान गवा दिया समाज की एकता भग कर दी स्वदश का धन विदश मे भेज दिया हीन वन कर दूसरा की तरह की गुलामी की और स्वराज्य क मार्ग म एक महाविघ्न–रूप हा गय। ये सभी दाष दीपक के

समान स्पष्ट होने पर भी हम उन्हे नही देख सकते। यह भी इसी शिक्षा का प्रभाव है। हिन्दुस्तान की बर्बादी के दूसरे सब कारणो को लोग सरलता से स्वीकार कर लेते है किन्तु अग्रेजी शिक्षा भी हमारे सर्वनाश होने का एक बडा कारण है ऐसा कहते ही कितने ही मनुष्य अपना विरोध प्रकट करेगे। क्योकि दूसरे कारणो का बुरा असर तो अपनी पोशाक पर, अपनी जेब पर, अपनी कुटुम्ब व्यवस्था पर या अपनी तन्दुरुस्ती पर हुआ होगा, परन्तु अग्रेजी शिक्षा का प्रभाव तो हमारे मस्तिष्क और हृदय ही के ऊपर पडा है।

यहा हमारे कहने का आशय यह नही है कि हिन्दुस्तान मे कोई भी मनुष्य कभी अग्रेजी पढे ही नही, किन्तु हा, शिक्षा मे अग्रेजी को स्थान नही दिया जा सकता। शिक्षा से सस्कार पूरे हो जाने पर फिर जिसे अग्रेजी भाषा का ज्ञान प्राप्त करना हो वह बेखटके प्राप्त करे। वह उसमे से बहुत लाभ प्राप्त कर सकेगा।

यदि शिक्षा मे अग्रेजी को स्थान देना ही हो तो देर मे देर करके दिया जावे उतना ही ठीक है। क्योकि स्वदेशी, स्वकर्म, स्वधर्म, स्वभाषा और स्वराज्य के सस्कार दृढ हो जाने के बाद ही कोई अग्रेजी साहित्य का अभ्यास करे तो उसमे बहुत लाभ उठा सकता है और स्वदेश तथा इगलैण्ड को भी बहुत बडा लाभ पहुचा सकता है। आजकल अग्रेजी शिक्षा के बदौलत जो हमारी राष्ट्रीय हानि होती जा रही है, उसे तो अति–शीघ्र रोक देने की आवश्यकता है।

यदि कोई साधु भी अपनी सस्कृति का अपने सिद्धान्तो का और अपने साहित्य का अध्ययन करके, धार्मिक तत्त्व के प्रचार की दृष्टि से अग्रेजीभाषा सीखे तो मुझे कोई विरोध नहीं है लेकिन अग्रेजी शिक्षा के लिये अपने धर्म की उपेक्षा करने और केवल अग्रेजी बोल कर 'जेण्टिलमैन' बनने की धुन मे रहने का मैं अवश्य विरोध करता हू।

जो लोग कहते हैं कि मैं अग्रेजी भाषा का विरोधी हू, वे गलती पर हैं। मेरे विषय मे यदि भ्रम फैल गया हो, तो उसका निवारण हो जाना चाहिये। मैंने अपने विचार स्पष्ट रूप से प्रकट कर दिये हैं।

## + समाप्त +